सरकार के लोग करते हैं।

**नियुक्ति :–**

एक रविवार को सबेरे–सबेरे पत्नी ने अपने पति से कहा–आज तो मेरा साप्ताहिक अवकाश है अतः गृहिणी के सभी कार्य आज आपको ही करने हैं।

**यौतुक कौतुक :–**

प्रयत्न के बाद सुन्दर गुण सम्पन्न वर प्राप्त कर, उनकी एक लाख दहेज की माँग को भी सहर्ष स्वीकार कर लिया। विवाह के सम्पन्न हो जाने पर कन्या के पिता ने दहेज में 'बम्पर ड्रा' वाली लाटरी का टिकट दे दिया। (यदि भाग्य में होगा तो लाटरी से प्रचुर धन प्रात हो जायेगा और यदि भाग्य में नहीं तो धन देने से भी क्या लाभ, क्योंकि वह तो टिकेगा ही नहीं।)

**चायपान :–**

'अत्यन्त लोकप्रिय चाय नामक पेय लाभदायक है या हानिकारक?' –अध्यापक के द्वारा यह प्रश्न पूछे जाने पर किसी छात्र ने इस प्रकार उत्तर दिया–'यदि दूसरे की जेब से पीने को मिले तो चाय लाभदायक है और यदि अपनी जेब से पिलानी पड़े तो हानिकारक है।'

**काव्यपाठ :–**

मंच पर काव्यपाठ करते हुए सहसा कवि ने देखा–मंच के नीचे उसके सामने एक क्रोधित श्रोता लाठी लेकर विचरण कर रहा है। श्रोता को इस प्रकार क्रोधित देखकर कवि ने शीघ्र ही काव्यपाठ समाप्त कर दिया तभी उस श्रोता ने चिल्लाकर प्रीति पूर्वक कवि से कहा–'महाशय जी आप डरिए नहीं, निर्भय होकर काव्यपाठ कीजिए; आप तो मेरे सम्मानित अतिथि हैं। मैं तो उस शठ को खोज रहा हूँ जिसके द्वारा आप यहाँ बुलाए गए हैं।'

**हरितसिन्दूर :–**

'सभी सौभाग्यवती स्त्रियाँ अपनी माँग में लाल रंग का सिन्दूर धारण करती हैं परन्तु हे सखि! तुमने अपनी माँग में हरे रंग का सिन्दूर क्यों धारण किया है ? कृपा करके मुझे इसका पूर्ण रहस्य बतलाओ।'–प्रत्युत्तर में उसने कहा–मेरे पति रेलगाड़ी के ड्राइवर हैं; सामने लाल रंग देखकर वे मेरे पास नहीं आते जबकि हरे रंग को देखते ही चुम्बक सदृश आकृष्ट होकर द्रुतगति से मेरे पास चले आते हैं।

**श्रेयस्कर दान :–**

भिक्षुक ने कहा–'आपके पड़ोसी द्वारा मुझे बहुत सा पकवान दिया गया है, आप भी मुझे कुछ खाने को दीजिए।' इसपर गृहस्वामी ने हँसकर कहा–'तब तो तुम्हें अवश्य ही अजीर्ण हो जायेगा, तुम्हारे कल्याण के लिए तुम्हे दो पाचक गोलियाँ दे रहा हूँ।'

**बधिर–वार्ता :–**

एक बधिर ने दूसरे बधिर से कहा–'हे बन्धु! तुमको नमस्कार हैं।' उसने उत्तर दिया–'मेरे हाथ में बैंगन हैं।' तदनन्तर पहले ने प्रश्न

किया–'तुम्हारे बच्चे सुखी तो हैं? 'प्रत्युत्तर में दूसरे ने कहा–' इनका भुरता बना कर परिजनों के साथ मिलकर खाऊँगा।'

किसी बधिर ने दूसरे बधिर से कहा–'क्या तुम बाज़ार जा रहे हो?' उसने उत्तर दिया–'नहीं,नहीं; मैं तो बाज़ार जा रहा हूँ।' पहले ने थोड़ा विस्मित होकर कहा–' अच्छा, मैं भ्रममें यह समझ बैठा कि तुम बाज़ार जा रहे हो।'

**सिपाही के घर चोरी :–**

अपने पति को सोया हुआ देखकर किसी सिपाही की पत्नी ने उसकी जेब से सौ रुपये चुरा लिए। पति ने उसे तत्काल रँगे हाथों पकड़ लिया और क्रोधपूर्वक गरजा– 'महारानी जी, मुझ जैसे पुलिस वीर को अपना बुद्धू पति मात्र ही समझती हो। मैं सोते हुए भी चोरी, चोर और चुराए गए धन को जान जाता हूँ। तुम्हारी यह  कैसी मजाल कि तुमने ऐसे पुलिसवीर के घर में ही चोरी की। इस अपराध के लिए अब तो तुम्हे जेल जाना पड़ेगा।' पति की इस गर्जना को सुन कर पत्नी ने निवेदन किया–' हे कानून के रक्षक! कुछ ले दे कर इस किस्से को यहीं समाप्त कर दो।' यह कह कर पत्नी ने उसे एक दस रुपये का नोट पकड़ा दिया।

**मंगल कामना :–**

किसी युवा कन्या ने अत्यधिक प्रीति एवं उत्साह के साथ अपने विवाह का निमन्त्रण–पत्र अपने पूर्व प्रेमी को भेजा। प्रत्युत्तर में उसने इस प्रकार मंगल कामना व्यक्त की––'यह शुभ दिन तुम्हारे जीवन में बार–बार आये।'

**कहाँ हैं :–**

पति ने कहा––'हे सुमुखि!  हजार–हजार में तुम एकमात्र सबसे सुन्दर हो। यह तुम्हारे रूप का ही आकर्षण है जो मैं तुम्हें ब्याह कर लाया हूँ। नव विवाहिता ने मुस्कुराकर कहा–सो तो ठीक है लेकिन शेष नौ सौ निन्नानबे कहाँ हैं?

**रचनायोग्यता :–**

'महोदय, मेरी काव्यरचना किस काव्यधारा के योग्य है ? 'कवि के द्वारा स्नेह के साथ पूछे जाने पर सम्पादक ने उससे कहा–' आपने तो बड़ी मेहनत की है, बस थोड़ी सी और कर लो। यह रचना गंगाधारा के ही योग्य है, जाओ, इसे गंगा को ही समर्पित कर दो।'

**दवा :–**

'हे वैद्यराज! मेरे पेट मे भीषण आग जल रही है, लगता है यह मेरे प्राण ही हर लेगी। आप मुझे शीघ्र ही कोई औषधि दीजिए।' रोगी के इस निवेदन पर वैद्य ने कहा–'यदि आग जल रही है तो इसमें मेरा क्या काम है, जाओ अग्निशामक यान को शीघ्र बुला लो। '

**काव्यानन्द :–**

मृत्युशय्या पर लेटे हुए कवि के पास जाकर उसके पड़ोसियों ने विनम्र निवेदन किया– 'हे कविवर! आपके सुमधुर कण्ठ से सम्प्राप्त होने

वाला काव्यानन्द अब कहाँ मिलेगा ? एक बार पुनः अपनी उसी रसमाधुरी से हमें रससिक्त कर दीजिए।' पड़ोसियों के इस आग्रह को सुनकर कवि ने बड़े उत्साह के साथ काव्यपाठ प्रारम्भ किया। आश्चर्यचकित होकर उन श्रोताओं ने बड़े धैर्य के साथ काव्यपाठ को सुना। इस प्रकार कविता सुनाते हुए कवि महाराज तो स्वस्थ हो गए परन्तु वे सभी श्रोता यमलोक को सिधार गए।

**रिश्वत का दण्ड :-**

उच्चाधिकारियों के पास जाकर मैंने शिकायत की-'आपका लिपिक अत्यल्प कार्य के लिए मुझसे रिश्वत माँग रहा है।' अधिकारी ने मुझे आश्वस्त करते हुए कहा-' अरे, यह तो अति निंद्य कार्य है, इसके लिए उसे सेवा से निलम्बित कर दण्डित करूँगा किन्तु किसी कर्मचारी को निलम्बित करना अत्यन्त कठिन कार्य है, पहले इस कार्य के लिए मुझे एक हजार रुपए प्रदान कीजिए।

**भोजन का मूल्य :-**

'श्रीमान् जी! आप भोजन कीजिए, भुगतान आपके पौत्र करेंगे।' भोजनालय के बाहर यह विज्ञापन देखकर मैं भोजनालय में प्रविष्ट हो गया। बड़े उत्साह के साथ बहुत देर तक भोजन करने के बाद जब मैं चलने ही वाला था तो मेरे सामने एक लम्बा-चौड़ा बिल उपस्थित हो गया। मुझे अत्यधिक आश्चर्यचकित होता हुआ देखकर बैरे ने निवेदन किया-अरे, यह बिल तो आपके दादा जी द्वारा किए गए भोजन का है, कृपया इसका भुगतान कर दीजिए।

**विद्यालय नहीं जाऊँगा :-**

बच्चे ने माँ से विनयपूर्वक आग्रह किया-' माँ सुन लो, मैं अब कभी विद्यालय नहीं जाऊँगा। आपने ही तो पहले यह सिखाया था-दूसरों के घर, स्थान या कहीं भी बार-बार जाने से वहाँ सम्मान प्राप्त नहीं होता।'

**जा के कहीं मर :-**

आर्थिक परेशानियों से तंग आकर निराश होकर कोई निर्धन व्यक्ति आत्महत्या करने के इरादे से रेल मार्ग पर लेट गया। सहसा उसकी पत्नी ने वहाँ पहुँचकर उसे दूर फेंक दिया और क्रोध में चिल्लाई---"अरे, मरने की ऐसी क्या जल्दी है? पहले ऋण देने वाले महामूर्ख महाजनों से बहुत सा अन्न और धन ले आओ और सभी धनकुबेरों को लूट कर स्वर्णराशि लाकर दो; अपने दाहकर्म के लिए लकड़ी और कफ़न लाकर रख दो, फिर मैं तुमको नहीं रोकूँगी---इतना करने के बाद कहीं भी जाकर मर जाओ।"

**चिकित्सा शुल्क :-**

भूल जाने की बीमारी से त्रस्त किसी रोगी ने चिकित्सक से कहा- "मैं आपकी पूरी फीस दूँगा, आप श्रेष्ठ औषधियों से मेरा उपचार कीजिए।" चिकित्सक ने कहा-"पहले मेरी फीस जमा करो, बाद में मैं तुम्हारा उपचार करूँगा, इसमें कोई संशय नहीं।"

**गोपालक और गाय :–**

'ग्वाले और गाय में क्या अन्तर है? दोनों के मध्य अन्तर को शीघ्र स्पष्ट कीजिए।' अध्यापक द्वारा इस प्रकार पूछे जाने पर किसी छात्र ने उत्तर दिया–'जो निर्जल दूध देती है, वह गाय कहलाती है; जो सजल अर्थात् पानी मिलाकर दूध देता है, वह ग्वाला कहलाता है।'

**तुम कायर हो :–**

चतुष्पथ पर खड़े हुए पुलिसकर्मी से किसी बच्चे ने कहा–' श्रीमन्! आप वीरताहीन और कायर हो, मुझे इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है।' प्रश्नकर्ता बच्चे से पुलिस कर्मी ने पूछा––हे प्रिय बोलने वाले बालक! तुम्हें कैसे ज्ञात हुआ कि मैं कायर हूँ? बच्चे ने तत्काल उत्तर दिया––'तभी तो आप घर से बाहर निकलने से पूर्व सदैव बन्दूक,दण्ड, शिरस्त्राण और भाला इत्यादि अस्त्र–शस्त्र धारण कर लेते हो।'

**प्रीतिकर भोजन :–**

किसी भोजनालय में एक साथ भोजन करते हुए एक मित्र ने बड़े प्रेम से दूसरे से निवेदन किया–'सेवकों के द्वारा प्रदान किया गया भोजन अच्छा नहीं लगता; हे मित्र! तुम माँ की तरह स्नेह से परोस कर खिलाओ। 'भोजन के उपरान्त दूसरे ने भी सादर आग्रह किया––हे मित्र! अब आप पिता जी की तरह बिल का भुगतान करने की कृपा कीजिए।'

**पंगु भिक्षुक :–**

किसी लँगड़े भिक्षुक को देख कर किसी दयालु सत्पुरुष ने उससे कहा ––'अरे! बिना पैर का तुम्हारा जीवन अत्यन्त कष्टमय है, अन्धे व्यक्ति का जीवन भी इतना कष्टकर नहीं होता।' सज्जन व्यक्ति के सहानुभूति पूर्ण वचनों को सुनकर पंगु भिक्षुक ने उससे धीरे से कहा––' यही तो मुश्किल है; जब मैं अन्धा था तब भी बहुत दुःखी था, लोग भिक्षा में मुझे खोटे सिक्के दे जाते थे।'

**कृपण की स्वर्गयात्रा :–**

जीवलोक के सुखभोग कर कोई कंजूस स्वर्ग पहुँचा। स्वर्ग के द्वार पर उसे देखकर द्वारपाल ने उससे प्रश्न किया–'महोदय, आप कहाँ जा रहे हैं? कृपया अपने पुण्यकार्यों का विवरण प्रस्तुत करें।' आश्चर्य चकित द्वारपाल ने उसे शीघ्र उत्तर दिया––'मैंने तो कल ही एक बुढ़िया को दो रुपए दिए थे, मैं सच कहता हूँ, संसार में बस मैंने यही पुण्य किया है।' यह सुन कर द्वारपाल ने उस कृपण को दो रुपए दिए और कहा–श्रीमान् जी, आप का स्थान नर्क में है, आप वहीं जाइए।'

**कष्टप्रद स्वप्नकथा :–**

प्रातः काल सेवक ने प्रसन्नता के साथ मालिक से कहा––'आज आपने मुझे सपने में सौ रुपए दिए।' मालिक ने मुस्कुरा कर कहा–'तुम बड़े भले और सच्चरित्र हो, मैं सपने में दिया हुआ यह धन इस माह के वेतन से काट लूँगा।' मालिक के वचनों को सुनकर सेवक ने पुनः निवेदन किया––'कृपया, स्वप्न में दिए गए उस धन को स्वप्न में ही आकर प्राप्त करें।'

**दरिद्रता कैसी** :–

प्रेमिका ने प्रेमी से कहा –'क्या तुम सच कहते हो कि यदि मैं तुमसे विवाह नही करूँगी तो तुम आत्महत्या कर लोगे?' प्रेमी ने अत्यन्त स्नेहपूर्वक कहा––'मैं अवश्य ही मर जाउँगा, इसमें कोई सन्देह नहीं। यह तो मेरा स्वभाव है, मरने में दरिद्रता कैसी ?'

**प्रवचन** :–

किसी पुलिसकर्मी ने नगर के चौराहे पर आधी रात को नशे में धुत इधर–उधर घूमते हुए किसी पियक्कड़ को पकड़ा। ' इतनी रात को कहॉ जा रहे हो?'–इस प्रश्न के पूछे जाने पर मदमस्त व्यक्ति ने उत्तर दिया––'मेरा रास्ता तुरन्त छोड़ दो; मैं प्रवचन सुनने जा रहा हूॅं। रात में बारह बजे के बाद जब मैं अपने घर में जाता हूॅं, तो मेरी पत्नी किसी धर्माचार्य की तरह सद्ज्ञान से परिपूर्ण प्रवचन देती है।'

**कक्षा में भ्रमण** :–

'सभी ग्रह अपनी–अपनी कक्षाओं में चारों ओर घूमते हैं।'–'आचार्य के द्वारा इस तथ्य को समझाए जाने के बाद किसी शिष्य ने अपनी जिज्ञासा व्यक्त की––'यदि ये सभी अपनी–अपनी कक्षा में हमेशा घूमते ही रहते हैं, तो फिर कक्षा के विषयों को किस समय पढ़ते हैं ?'

**प्रश्नपत्र** :–

'किन्ही पॉच प्रश्नों के उत्तर लिखिए। सभी के अंक समान हैं।'––प्रश्नपत्र में इस प्रकार का निर्देश देखकर विद्यार्थी ने उत्तर–पुस्तिका में लिखा–'महोदय, पुस्तिका में कोई पॉच उत्तर देख लें; सभी प्रश्नों के उत्तर समान हैं।'

**विद्यार्थी** :–

अपने अध्ययन को छोड़कर जो बसों, रेलगाड़ियों और फिल्मों में बिना टिकट लिए ही जाता है; उसे विद्यार्थी कहते हैं। नकल ही जिसकी योग्यता हो, चन्दा जिसकी आय का मुख्य स्रोत हो, ऐसे कट्टाधारी मनुष्य को विद्यार्थी कहते हैं।

**दन्तहीन जीव** :–

'दन्तहीन जीवों में से किन्ही दो के नाम जल्दी से बतलाइए।'–– अध्यापक के द्वारा इस प्रकार पूछे जाने पर किसी छोटे बच्चे ने उत्तर दिया––' मेरी जानकारी में इस प्रकार के जीवों में प्रथम तो मेरे दादा जी हैं और दूसरा नम्बर मेरी दादी जी का है।'

**प्रतिज्ञा** :–

किसी युवा कन्या ने साहस पूर्वक प्रतिज्ञा की–'मैं बिना दहेज की शादी करूँगी। 'बहुत समय बीत जाने पर उसने अपनी प्रतिज्ञा की रक्षा करते हुए एक वृद्ध से विवाह किया और पूर्णकाम हो गई। वृद्ध पति के घर में उसने सज–धज कर एक मास तक निवास किया फिर छल से वृद्ध की सब धन–सम्पत्ति लेकर उसे विलखता छोड़ कर चम्पत हो गई।

**पुच्छल श्लोक :-**

न तो मैं कार्य को और न कार्यालय को ही ठीक से जानता हूँ। हे मित्र! मैं केवल अधिकारी की खुशामद करना जानता हूँ। नवनीत लेपन की जय हो।

पराजित नेता ने मन्त्री की कुर्सी को सम्बोधित करते हुए कहा–मेरे चित्त की गंगा और तुम्हारे हृदय की यमुना का संगम होगा कि नहीं?'

संसार को बनाने वाला विश्वेश योग द्वारा भी दिखाई नहीं देता। ऐसा प्रतीत होता है––इतनी विद्रूप सृष्टि की रचना करके वह जनाक्रोश से डरता है, इसीलिए अपना मुख नहीं दिखाता ।

पत्नी ने पति से पूछा––'हे प्रिय! विवाह की वर्षगॉठ हम किस तरह मनाएँगे ?' पति ने उत्तर दिया–'उस दिन मौन धारण किए रहना।'

नेता ने मंच से कहा––'मुझे वोट देकर मेरे हाथों को मजबूत करें। 'किसी मतदाता ने तभी पूछा––'क्या तुम्हारे हाथ कमजोर हैं ?'

विवाह में वर द्वारा कन्या की मॉग में सिन्दूर भरा जाता है, यदि इसके विपरीत कन्या द्वारा वर की मॉग में सिन्दूर भरा जाए तो गंजों का क्या होगा ?

शरीर के मांस पिण्डों को बारबार काटने पर भी जो अपनी टर (ऐंठ) नहीं छोड़ता वह व्यक्ति मास्टर कहा जाता है।

**द्विपुच्छल श्लोक :-**

कोई गंजा आदमी खाद की दूकान पर जाकर बोला–मुझे ऐसी श्रेष्ठ खाद दीजिए जो मेरे सिर पर बाल उगाने में समर्थ हो। अगर आपकी कृपा हो जाएगी तो मेरी प्रिया से मेरा विवाह हो जाएगा।

जो पत्नी से प्रताड़ित होते हैं–उन्हें संसार में अत्यधिक सम्मान प्राप्त होता है। कोई कालिदास हो जाता है तो कोई तुलसीदास जैसा गौरवशाली हो जाता है। अतः पत्नी से प्रताड़ित होइए और संसार में प्रसिद्धि पाइए।

**हस्तदान :-**

किसी युवती से युवक ने याचना की–'हे बालिके! मुझे अपना हाथ देदो। 'युवती ने उससे कहा–' तुम मेरे हाथ का क्या करोगे?विधाता ने पहले से ही तुम्हें दो हाथ दे रखे हैं। मेरा हाथ पाकर तुम त्रिभुज हो जाओगे और विद्रूप हो जाओगे।' कुछ दिन बाद युवक ने पूर्व की तरह मुस्कुराकर युवती से पुनः उसका हाथ मॉगा। इस बार ज्वालामुखी बनकर उसने तुरन्त उत्तर दिया–' मैं शीघ्र ही तुम्हारे मुख पर ऐसा हाथ दूँगी कि तुम्हें अपने दन्तहीन मुख से अपनी नानी याद आ जाएगी।'

**छात्रवृत्ति :-**

आज कल बच्चे विद्यालयों में पढ़ने नहीं जाते। विद्यालयों को भोजनालय समझकर वे वहाँ मध्याह्न का भोजन करने जाते हैं। हस्ताक्षर करने में असमर्थ किसी विद्यार्थी को शिक्षक ने अंगूठे का चिह्न लगवाकर छात्रवृत्ति प्रदान कर दी।

**सूक्ति–सौन्दर्य :–**

जिनके पास न कुर्सी है, न कार है और न बैंकों में जमा किया गया प्रचुर धन है––वे इस मृत्युलोक में पृथ्वी पर भार स्वरूप हैं और मनुष्य रूपधारी पशुओं के समान विचरण करते रहते हैं।1।

विवाह––इस शब्द को सुनते ही लोग उन्मत्त हो जाते हैं, कूदते, नाचते और अत्यधिक मुदित होते हैं–प्रायः विपत्ति निकट आने पर लोगों की बुद्धि इसी प्रकार भ्रष्ट हो जाती है।2।

गर्जना करते हुए बिल्ले को अपने पास आता हुआ देख कर चूहा चिल्लाया–जाओ, तुमसे युद्ध करना मुझे अच्छा नहीं लगता क्योंकि महान् व्यक्ति अपने समकक्ष महान् शत्रु से ही युद्ध करते हैं।3।

जो पाखण्डी है, दुर्व्यसनों में लिप्त है,जो प्रवंचक है, जो नित्य ही द्यूतक्रीड़ा में रत रहता है जिसको लाटरी के टिकट अत्यन्त प्रिय हैं––ऐसे व्यक्ति के पास निवास के लिए लक्ष्मी स्वयं आती है।4।

न्यायाधीश ने चोर को उपदेश देते हुए कहा–"चौर्यकर्म छोड़ दो और यथाशक्ति परिश्रम करो।" चोर ने करबद्ध होकर निवेदन किया––'महोदय, श्रेष्ठजन स्वीकार किए गये धर्म का पालन करते हैं।'5।

सदा मनोहर वचन ही बोलता है, सभी को हित करने का आश्वासन देकर गायब हो जाता है। इस प्रकार नेता एक क्षण में ही हितकारी और मनोहर दुर्लभ वचनों को सुलभ करा देता है।6।

सहज रूप से रिश्वत देकर महाजन अपने समस्त कार्य करा लेता है। अपने कार्य को सिद्ध करने का यह सुन्दर विधान है। जिससे महाजन जाते हैं वही श्रेष्ठ मार्ग होता है।7।

वरपक्ष के मान्यजन कन्या के श्रेष्ठ गुणों से सन्तुष्ट नहीं हुए; उन्होंने न कुल देखा, न शील और न उत्तम रूप को ही देखा। वे अपने एक लाख के लक्ष्य को प्राप्त करके ही माने। ठीक ही कहा गया है–धीर पुरुष अपने निश्चित लक्ष्य को प्राप्त करके ही विराम लेते हैं।8।

अधिक धन आ जाने से सज्जन लोग भी दुष्ट हो जाते हैं, जल की समृद्धि प्राप्त कर बादल भी गरजने लगते हैं, विलासप्रिय तथा द्यूतादि दुर्व्यसनों में रत रहकर अत्यन्त उद्धत हो जाना–समृद्धिशालियों का यही स्वभाव होता है।9।

वन में मोहन की मुरली की मनोहर ध्वनि सुनकर मुग्ध हुई गोपिकाएँ लज्जा, कुल तथा शील सब कुछ छोड़ कर उधर ही दौड़ पड़ती हैं। उचित ही है––जहाँ छिद्र (दुर्बलताएँ और दुर्भाग्य) होते हैं, वहाँ बहुत से अनर्थ होते हैं।10।

बेंत के पतले तारों से बुनी हुई कुर्सी मैंने अपने मित्र को बैठने के लिए दी, उसने यह कहकर उस पर बैठने से मना कर दिया––' जहाँ छिद्र होते हैं,वहाँ बहुत से अनर्थ होते हैं।'11।

किसी वृद्ध की तरुणी पत्नी ने पति को रस्सी से बाँध कर उसकी डण्डे से पिटाई की– फिर भी उसने विनम्र भाव से कहा–पीटो,जी भर कर

पीट लो; तुम्हारी पूजा ही मेरी गति है। मैं जानता हूँ–जहाँ नारियों की पूजा होती है, वहाँ देवता निवास करते हैं।12

हे नेताजी!मेरे प्रिय मित्रवर! एक क्षण के लिए मेरी बात ध्यान देकर सुन लो। इस पृथ्वी पर बहुत से दानी जन निवास करते हैं, परन्तु सभी एक समान नहीं होते; कुछ धन और वोट देकर सुख देते हैं और कुछ व्यर्थ ही डींगें मारते हैं। अतः जिस–जिस को देखते हो उस–उस के सामने दीन वचन बोल कर याचना मत करो।13

दस्युदल सभी सुख–भोगों को त्याग कर जंगल में रहते हैं, सकल गुणों से हीन होने पर भी इस संसार में समृद्धि भी प्राप्त करते हैं, निराधार रहने पर भी अपनी प्रबल दल शक्ति से विजय प्राप्त करते हैं। सत्य ही कहा गया है––क्रिया–सिद्धि आत्मबल में होती है, साधनों में नहीं।14

किसी अध्यापक ने परीक्षा कक्ष में अपने प्रबन्धक के पुत्र को नकल करते हुए पकड़ लिया; प्रबन्धक ने उसे शीघ्र ही सेवामुक्त कर दिया । तदनन्तर लौटते समय रास्ते मेंलाठियों और चाकुओं से उसका शरीर क्षत–विक्षत कर दिया गया। सत्य ही कहा गया है––विवेक से भ्रष्ट लोगों का शतमुखी पतन होता है।15

**हास्य कवि का परिचय :–**

मैं अग्नि में धूम, वायु में रेत का कण, आकाश में सुन्दर धूमकेतु के सदृश हूँ, धर्माचार्यों के मध्य भ्रष्टाचार्य स्वरूप हूँ, रावण की सभा में खरदूषण हूँ, पण्डितों में मूर्ख और मूर्ख–मण्डलियों में पण्डित हूँ, आभूषणों के बाजार में मैं दुर्लभ पद्मभूषण हूँ, अधिकारियों, मन्त्रियों,नेताओं के दरबारों में चमचा हूँ, मैं गंगा में प्रदूषण और सभाओं में दूषण हूँ।

मेरी काव्यधारा में डूबने से मृत्युलोक से शीघ्र ही मुक्ति मिल जाती है। रोगी स्वास्थ्य लाभ कर हँसते हैं और स्वस्थ व्यक्ति हँसते–हँसते मर जाते हैं, पण्डित और मूर्ख दोनों ही समान गति को प्राप्त होते हैं मेरे कण्ठ का ऐसा प्रभाव है कि चेतन लोग अचेतन और अचेतन चेतन हो जाते हैं; मैं जनसंख्या का सर्व सुलभ नियामक हूँ––मेरे प्रयासों की सरकार द्वारा भूरि– भूरि प्रशंसा की जाती है।

**पुत्र–दान :–**

कोई समाजसेवक किसी सेठ के पास जाकर बोला–मेरे अनाथालय मे अट्ठारह बालक हैं, उनके पालन–पोषण के लिए मेरी सहायता कीजिए। सेठ ने उसकी बात सुनकर उत्साहपूर्वक उससे कहा–'आज से आश्रित बालकों की संख्या पूरी बीस कर लीजिए––यह कहकर उस सहायता माँगने वाले को अपने दो पुत्र दे दिए।

**पण्डित के घर जाड़ा :–**

हेमन्त ऋतु के बाद शिशिर ऋतु का जाड़ा आया मानों पण्डित जी के घर में विपत्ति का आगमन हुआ। पण्डित जी का चित्त डरने लगा, उन्हें जाड़ा सताने लगा।

अब ब्राह्ममुहूर्त में उठना और तड़के नहाना भूल गये, अब पण्डित

जी सूर्योदय होने तक रजाई और बिस्तर नहीं छोड़ते। अब तो हर समय कम्बल ओढ़े कॉपते रहते हैं और दॉतों से गीत गाते रहते हैं।

उन्होने स्नान की नई विधियॉ खोज ली हैं–कभी चोटी का मार्जन करते हैं, कभी यज्ञोपवीत को स्नान कराते हैं, कभी शरीर पर जल का लेप करते हैं। स्नान नहीं करते लेकिन बार–बार जोर– जोर से मन्त्रोच्चार करते हैं। उन्हे रसोईघर में जाना अच्छा लगता हैं, लेकिन वहॉ से निकलना अच्छा नहीं लगता।

पण्डित जी को अब पूजा–पाठ से अरुचि हो गई है और हवन करने में खूब मन लगने लगा है। अब उनके घर से जाड़े के कारण सीत्कार की अथवा स्वाहा–स्वाहा की ही आवाजें आती हैं। उन्होने तन्त्र–मन्त्र और पवित्र जप ध्यान करना छोड़ दिया है।

थर–थर कॉपते हुए हाथ से जब वे दालभात खाने का प्रयास करते हैं तो उनके मुख में एक दाना भी नहीं जाता और पूरा ग्रास भूमि पर गिरकर बिखर जाता है। वे शीतल जल को त्यागकर ब्रेड मक्खन और चाय की मॉग करते रहते हैं।

बर्फीली हवा से उनके त्वचा और कान शून्य हो गये हैं, वे दूसरे की बात नहीं सुनते। प्रायः उनके हाथ की वस्तुएँ भूमि पर गिर कर बिखर जाती हैं। पण्डित घर में जाड़ा आया जो उन्हें सता रहा है ; वे उससे डरे हुए हैं।

**मूषक वन्दना :–**

हे मूषकाधिपति! आप आदि पूज्य गणेश के सेवक हैं, मैं आपको प्रणाम करता हूॅ। आप चोरों के महानायक हैं और निरन्तर व्यथाओं के कर्णधार हैं। आप समस्त सुखों का हरण करने वाले, सर्वत्र अमंगल करने वाले, अनुयायी मूषकादिगणों से सेवित सदैव दुःख देने वाले हैं। कृषकों द्वारा खून पसीना बहाकर, स्वयं को जलाकर, परिश्रम और तप से परिपोषित की गयी खेतों की स्वर्ण–सम्पदा का विनाश करने वाले हैं। आप कृपा कर अपने परिवार और प्रजा के साथ (अपने स्वामी के पास) स्वर्गलोक को प्रस्थान करें। आप विघ्नहर के सेवक तो अवश्य हैं किन्तु हैं––विघ्नों के महान् कर्ता।

आपके स्वामी गजानन हैं जो कपित्थादि फलों को ही खाते हैं परन्तु आप और आप का दल तो कृषि–कर्म के समस्त फल को ही हड़प जाते हैं। आप लम्बी नाक वाले स्वामी के समर्थ सेवक है, इसीलिए आपको नियमों और मर्यादाओं की भी कोई परवाह नहीं है। स्वामी की शक्ति, अनुयायियों की शक्ति और धनशक्ति के कारण आप मतवाले हो गए हैं, इसीलिए मेरी प्रार्थनाओं को भी नहीं सुन रहे हैं। परिवार नियोजन कार्यक्रम चलाकर सरकार ने हमारी वंश वृद्धि रोक दी है परन्तु आपके वंश में रात–दिन निरंकुश वृद्धि हो रही है।

जनसंख्यावृद्धि का परिणाम दुःखदायी होता है, आपकी वंशवृद्धि

का कोई प्रयोजन भी नहीं है। आजकल तो परिवार नियोजन के बहुत से साधन उपलब्ध हैं, मेरे निवेदन पर विचार कर अपने परिवार का नियोजन कीजिए। आपके स्वामी के पिता तो विषपायी भगवान शंकर हैं, आप भी संसार के कल्याण के लिए मेरा निवेदन स्वीकार कर लीजिए––आप अपने समस्त परिवार एवं प्रजाजन के साथ मेरे घर पर पधार कर कृपाकर महाविषाक्त भोजन ग्रहण करें।

**कृपण का दहेज :–**

मेरे गॉव के कृपण महाजन ने अपनी पुत्री के विवाह पर बहुत सा विलक्षण दहेज दिया। सभी प्रकार के कपड़े और परिधान मैले–कुचैले, आभूषण पुराने और जर्जर थे। सबकुछ अद्भुत था। धातु और मिट्टी के बर्तन टूटे–फूटे थे–ऐसा लगा जैसे पुरानी वस्तुओं का पूरा संग्रहालय ही समर्पित कर दिया हो। कन्या को छोड़ कर उसने जो कुछ दिया वह सभी कुछ पुराना, फटा हुआ, जर्जर, टूटा–फूटा और कमजोर था।

दहेज में ऐसी साइकिल दी––जो चल जाने पर पथ में बाधाएँ होने पर भी रुकती ही नहीं थी; यदि रुक जाए तो क्रुद्धा नायिका जैसी सभी कार्यों को रोकने में समर्थ थी। खट्ट–पट्ट, खटर–पटर, खट्ट–पट्ट की ध्वनियों के द्वारा शान्ति भंग करने में परम पटु थी। शिथिल अस्थि पंजर वाली, सर्वदा वक्र गति वाली वह घण्टी के बिना ही पथ पर बड़ा शोर करती चलती थी। वह दॉतों को ध्वस्त करने वाली तथा हाथ पैरों को तोड़ने वाली थी।

एक घड़ी दी––जो अपनी प्राचीनता में ऐतिहासिक थी, जिसकी दोनों सुइयॉ एक साथ ही विचरण करतीं थीं। बहुत बूढ़ी और मरणासन्न एक गाय दी जो चलाने का प्रयास करने पर भी नहीं चली तथा ढोकर ही ले जायी गई। गर्दभी जैसी छोटी और अत्यन्त दुर्बल एक घोड़ी दी। खाट और बिस्तर दिया जिसमें इतने खटमल थे कि नींद आना सम्भव नहीं था। एक रेडियो नामक यन्त्र दिया जो भिन्न –भिन्न स्वरों में रोता और बजाने पर गर्जना करता था।

**महादशाग्रस्त महादेव :–**

सभी का हित करने वाली, पापनाशिनी देवनदी गंगा जो आपके मस्तक पर सुशोभित है, उसे संसारी लोगों ने प्रदूषित कर दिया है। समस्त अन्नसम्पदा तथा जल को प्रदूषित कर तुम्हारा महाविष निर्भय होकर वायुमण्डल में विराजमान है। मिलावट करने वालों की कृपा से सभी भोज्य और पेय सामग्री में विष विद्यमान हो गया है। एक बार विषपान करके आपने तो महादेव का पद प्राप्त कर लिया है किन्तु मैं तो निरन्तर ही महाविष पी रहा हूँ।

पशु उपचार केन्द्रों में नन्दी मजे में है और चन्द्रमा आपके सान्निध्य से भागकर विभिन्न ध्वजों पर शोभित हो रहा है। आपके नागराज मित्रों, हितैषियों और प्रियवादियों की आस्तीनों में छिपकर बैठे हैं। आपकी भूतमण्डली छद्मवेष में पृथ्वी पर भ्रष्टाचार, पापाचार तथा

व्यभिचार करने में व्यस्त है। अब आपका प्रलयंकर नाम भी व्यर्थ हो गया है क्योंकि किसी परमाणु शक्ति के द्वारा कभी भी प्रलय की जा सकती है।

आपके जटाजूट की शोभा हिप्पियों में तथा विभूति की छटा कामिनियों में (पाउडर के रूपमें) में दिखाई पड़ती है। आपकी समाधि–पद्धति उपेक्षित और दुर्लभ हो गई है जो अब भोगवादियों की प्रपंच–साधना में ही सुलभ है। वर्तमान युग पर आपका प्रभाव परिव्याप्त है और आपको भी जमाने की हवा लग गई है तभी तो समर्पिता सती को छोड़ कर आपने प्रेमिका गंगा को शिर पर चढ़ा रखा है।

आज महादेवी का सिंह सर्कसों में पंजरबद्ध है जो कोड़े की मार खाकर नाचता और गर्जना करता है। लोक में बन्दर भालुओं को नचाने वाले नटों के द्वारा बजाई गई डमरु की ध्वनि भी यत्र–तत्र सुनाई पड़ती है। त्रिपुरासुर स्वयं त्रिशूल धारी हो गया है जो निर्भय होकर सच्चरित्रता को ही मारने में रत है। आपके द्वारा भस्म किये गए कामदेव ने भस्मबीज बनकर करोड़ों रूप धारण कर लिए हैं और अब उसका शासन चारों ओर दिखाई पड़ रहा है।

इस युग में आप नाम मात्र के भोले रह गए हैं और बम–बम नाद स्वर्गवासी हो गया है। आपकी समस्त बम सम्पदा उग्रवादियों ने चुरा ली है और पृथ्वी पर यह शब्द प्रलय का पर्याय बन गया है। आपके दिगम्बर रूप में कुछ विचित्र नहीं रह गया है क्योंकि नई सभ्यता में नग्नता को लोकस्वीकृति मिल गई है। फैशन महोत्सवों में तथा कामिनियों में यह दिगम्बरा संस्कृति दिशान्तरों में यत्र–तत्र दिखाई पड़ती है।

गणेश के वाहन को नागराज खाना चाहते हैं और नागराज पर मयूर अपनी गिद्धदृष्टि गड़ाए हुए है। बैल तथा गजानन को ललचायी दृष्टि से देखता हुआ महादेवी का सिंह इधर–उघर चहलकदमी कर रहा है। अन्नपूर्णा के घर में भोजन का संकट है (महेश पॉच मुख से, कार्तिकेय छह मुख से, गणेश गजमुख से खाते हैं) और सुखी परिवार कुमतिग्रस्त हो गया है, अपने परिवार को कलहोद्यत देखकर विवश शंकर जी समाधि की शरण में चले गए हैं।

**नाममहिमा :–**

हरिश्चन्द्र मिथ्या भाषणकरने में स्वर्णपदक प्राप्त हैं और झूठी गवाही देना उनका व्यवसाय है। लक्ष्मीनाथ की जेब में लक्ष्मी का अभाव रहता है और घर में गृहलक्ष्मी सत्याग्रह करने को उद्यत रहती है। रणवीर सिंह सदैव पत्नी से डरते रहते हैं तथा भीमदेव अल्पभोजी हैं, अत्यन्त दुर्बल हैं। लज्जाराम नामधारी प्रसिद्ध गुण्डों का सरदार है और सन्तराम नाम का डाकू है।

नाम तो दूल्हाराम है किन्तु विवाह से वंचित हैं, कुलदीपक अपने कुकृत्यों से कुल को दूषित कर रहे हैं, दयाराम नामक दरोगा जी हैं जिनके क्रूरकर्म सर्वविदित हैं, कुबेर नामक बाल श्रमिक अत्यन्त निर्धन है

जिसके कुटुम्ब के लोग दुःखमय जीवन जीते हैं, भूपति नाम होने पर भी वह भूमिहीन किसान है और विद्याभूषण नामधारी निरक्षर होकर पृथ्वी पर विचरण करते हैं।

फूलन नाम है किन्तु दस्युकर्म में कुशल है और सावित्री पति से तलाक लेने पर तुली है, मीरा नृत्यशाला में लोगों का मनोरंजन करती है, राधा शिशुपाल की पत्नी के रूप में प्रसन्न है। नाम तो मोहिनी है किन्तु पुलिस इन्सपेक्टर का कार्य करती है, शारदा भीड़ में जेब काटने में कुशल है, लक्ष्मी देवी घरों में बर्तन माँजती है और जनक दुलारी प्रेमी के साथ फरार है।

**सदुपदेश :–**

(ससुराल जाती कन्या को पिता का उपदेश)

अपने पति की प्रयत्न पूर्वक सेवा करना ; उसे सेवा के द्वारा वश में करना। साम, दण्ड, भेद से उसे वश में कर के उसके रुपयों पर अधिकार करना।

अपनी जेठानी के प्रति शाठ्य भाव तथा सास के प्रति शत्रुता का भाव रखना, द्वारपालक अपने श्वसुर के प्रति कृत्रिम विनम्रता का प्रदर्शन करना।

घर के नौकरों के प्रति उदार रहना क्योंकि वही तुम्हारे गुप्तचर होंगे और तुम्हें यह जो गैस का चूल्हा दे रहा हूँ उसे यथा शीघ्र ही सार्थक करना।

तुम्हे मैं पर्याप्त मात्रा में मिट्टी का तेल दे रहा हूँ और घर में तुम्हे दीपक सुलभ है; बहुत सी बहुएँ नित्य ही जलाई जाती हैं, परन्तु तुम वहाँ जाकर अपनी सास का दाह कर नया अध्याय लिखना।

अपनी दीनता और भय का त्याग कर तुम महारानी की तरह राज्य करना, तुम्हें मैं पिस्तौल रूपी एक रक्षक दे रहा हूँ जो तुम्हारी सभी कामनाओं को पूर्ण करेगा।

उपर्युक्त शिक्षाओं का पालन कर युवतियाँ सफल गृहिणी बनकर प्रतिष्ठा को प्राप्त करती हैं, इस कलियुग में जो शान्त स्वभाव वाली सरल हैं वे दहेज की अग्नि में निरन्तर जलती रहेंगी।

**दूरदर्शन की माँग :–**

हे प्रियतम! अबकी बार चना और गेहूँ बेंचकर मेरे लिए दूरदर्शन ले आइए। पिछले दिनों मेरे मायके से एक पत्र आया है। मेरे बहिन–बहनोई और भैया–भाभी यहाँ आने वाले हैं। यह प्रतिष्ठा का प्रश्न है इसलिए मेरे लिए दूरदर्शन ले आइए।

यदि आप ऐसा नहीं करेंगे तो मैं खाना नहीं पकाऊँगी, आप से बात भी नहीं करूँगी, मैं आभूषण त्याग दूँगी और भोजन भी नहीं करूँगी।

यदि एक सप्ताह में मेरी माँग पूरी नहीं हुई तो तुम देख लेना मैं मायके चली जाऊँगी; दूरदर्शन ले आइए नहीं तो मेरा दूर से ही दर्शन करना।

जिस दिन मेरा मनोरथ क्रय करके घर लाओगे, उस दिन दाम्पत्य जीवन का पूर्ण सुख प्राप्त करोगे। इसलिए मेरे लिए दूरदर्शन ले आइए।

**क्रीकेट–कौतुक :–**

क्रीकेट का खेल संसार में घर–घर में परिव्याप्त है। आधुनिक नारी इस खेल को पति के साथ मनोयोग पूर्वक खेलती है।1।

वह बेलन रूपी बल्ले से साहस पूर्वक बल्लेबाजी करती है, उसकी माँ नानस्ट्राइकर शीर्ष पर रहकर उसका साथ देती है।2।

विपक्ष का नेतृत्व करने वाली उसकी सास विकेट कीपर तथा उसके स्वजन व परिजन क्षेत्र रक्षक की भूमिका में रहते हैं।3।

इसप्रकार निरन्तर चलने वाले खेल में ससुर जी निर्णायक होते हैं जो दोनों पक्षों के रण–कौशल को देखकर मौन रहना ही श्रेयस्कर समझते हैं।4।

पति के द्वारा तीव्र गति से फेंके गये प्रणय कन्दुक पर चौका तथा छक्का मारकर वह प्रायः मर्यादा की सीमा–रेखा को भी पार कर जाती है।5।

इस प्रकार उत्साह के साथ रन बनाती हुई वह पूरे घर में दौड़ लगाती रहती है। उसके इस खेल को देखकर पड़ोसी जन आनन्दित होते रहते हैं।6।

**द्विजिह्नता :–**

अपने ऊपर संकट पड़ने पर प्रयोजन वश ही सर्प मनुष्य पर विष छोड़ता है–सदैव नहीं,परन्तु विना प्रयोजन के ही मनुष्य सामाजिक व्यवहार में दूसरों पर दंशप्रहार करता रहता है अर्थात् मनुष्य सर्प से अधिक घातक होता है।1।

पृथ्वी पर कदाचित् ऐसा नहीं सुनाई पड़ता कि किसी सर्प ने सर्प को ही डसा हो, परन्तु यह मनुष्य बड़े प्रेम के साथ सर्वत्र ही मनुष्यों पर विष वमन करता रहता है।2।

सर्प की तरह मनुष्य की भी एक जिह्वा मृदु भाषण के लिए दूसरी लोगों की निंदा के लिए होती है, संसार में मात्सर्य भाव के प्रसार के लिए ही स्यात् मनुष्यों में भी द्विजिह्वता उत्पन्न होने लगी है।3।

**नहीं रुचता :–**

वही बूढ़े नट और वही पुराने स्वाँग, उन्हीं खेलों का बार–बार प्रदर्शन––हे सखे! हमें अच्छा नहीं लगता।1। मृगमरीचिकाओं में कागज की नाव तैराना चाहते हैं, उन्हीं में जीवन को खोजना चाहते हैं––हे सखे! हमें अच्छा नहीं लगता।2। मुर्गे का कपटपूर्ण वेश धारण कर गौतम ऋषि को छलते हैं, ये दिन के उजाले में भी छल–छद्म करने से नहीं चूकते–हेसखे! हमें अच्छा नहीं लगता।3। निर्बल भूखे हैं, शैशव दिग्भ्रमित है; तृप्ति देने वाले घन स्वयं प्यासे हैं––हे सखे! हमें अच्छा नहीं लगता।4। यौवन सदाचरण से विमुख है, विवाह में अत्यधिक दहेज की कामना करता है और धन के लिए यौनयोषण होता है––हे सखे! हमें अच्छा नहीं लगता।5। हिमालय ऊँचे हो रहे हैं, निर्धन अनुदिन क्षीण होते

जा रहे हैं, निर्बलों का निरन्तर शोषण हो रहा है—हे सखे! हमें अच्छा नहीं लगता ।6।

**यह कैसा वसन्त :–**

अभी तो नवीन आम्रमंजरियों में मादकता भी नहीं आयी है और भ्रमर भी गुंजन से वंचित हैं। अभी तो वायु के प्रवाह में भी सुगन्ध नहीं आयी है फिर भला इस कोयल को वसन्त के गीत गाना क्यों रुचने लगा है?

अमृत तो पृथ्वी से स्वर्ग लोक को चला गया है। दूर्वादल व्यथाग्नि से झुलस गये हैं। फूलों के अधर फटे हुए हैं, उनका रंग भी उड़ा हुआ है, फिर भला इस कोयल को वसन्त के गीत गाना क्यों रुचने लगा है?

जब तक ग्रीष्म का कठोर दाह शान्त नहीं हो जाता, जब तक आकाशपथ से मेघ मालाओं का विसर्जन नहीं हो जाता ; तब तक वसन्त की कल्पना ही व्यर्थ है फिर भी इस कोयल को वसन्त के गीत गाना क्यों रुचने लगा है?

**गर्दभराज की होरी :–**

गर्दभराज होली खेल रहे हैं। गर्दभ संघ के अध्यक्ष ऐसे विहार कर रहे हैं जैसे कोई वनराज सिंह निर्भय विहार करता है। विविध प्रकार के रंगों से आक्रान्त अत्यधिक सुन्दरता से सुशोभित लग रहे हैं। मस्ती में अपने स्वामी को गिरा कर साहस का परिचय देकर यहाँ भाग कर पधारे हैं। रंगों की कीचड़ से सनी धरती पर निश्चिन्त होकर लोटते हैं, रंगों से नहाया हुआ उनका मुख कामदेव की तरह सुशोभित हो रहा है। वे गर्दभ–युवतियों को अपनी दुलत्तियों का प्रसाद देने में मग्न हैं। रंगों से नहायी गलियों में वे ऐसे विहार कर रहे हैं जैसे कोई मतवाला हाथी।

पंचम स्वर में गाया जाने वाला उनका सुन्दर सामूहिक गान दिशाओं में प्रसरित हो रहा है। सम्पूर्ण समाज फाग धमार गा कर आनन्दित हो रहा है।

**होली मिलन :–**

यह होली मिलन की रीति अत्यन्त दुःखदायी है। इस परम्परा के प्रचलन को यथाशीघ्र रोका जाये। इस रिवाज के चलते कोई भी रंगों से नहाकर, कीचड़ लपेटकर,मुख काला कर, विचित्र वेश बनाकर आलिंगन करने लगता है और शीघ्र ही शरीर और कपड़ों को गन्दा कर देता है। कई बलवान और स्थूल शरीरधारी होली मिलन के बहाने अपनी शक्ति का प्रदर्शन करके हड्डियाँ चूर करके कचूमर निकाल देते है।

मिलते हुए सुरापान करके मादक गन्ध को फैलाकर वातावरण को दूषित कर देते हैं, मुख के पास गन्धयुक्त मुख लाकर मेरी तो साँस ही रोंक देते हैं, ये नशे में चूर विजयोन्मत्त की तरह भ्रमित चित्त वाले जीभर मिष्ठान्न खाते हैं और घण्टों बैठकर गप्पें हाँकते व अनाप–सनाप बातें करते हैं।

कई लोग तो बार–बार मिलते हैं और अपने हाथ की सफाई दिखाते हुए निश्चिन्त भाव से जेब काटकर शीघ्र ही गायब हो जाते हैं।

अतः होली–मिलन की रीति को समाप्त किया जाना चाहिए।

**आह्वान :–**

हे कृष्ण! एक बार ब्रज की गलियों को आकर देख जाओ। यह ब्रज कितना बदल गया है? यहाँ अब गायों के समूह दिखाई नहीं पड़ते, उन्हे ब्रज से बाहर निकाल दिया गया है। अब तो हर तरफ भैंसों के समूह दिखाई पड़ते हैं।

अब यहाँ मक्खन खाने की नहीं लगाने की प्रथा चल पड़ी है, अब यहाँ आकर 'सपरेटा' की चाय पीजिए और क्रीकेट का खेल खेलिए।

अब यहाँ होने वाली कृष्ण लीलाओं का ब्रजबालाएँ उपहास करती हैं। यहाँ डिस्को और ट्विस्ट नर्तन प्रचलित हैं–आप भी गोपियों के साथ नये प्रकार के नृत्य कीजिए।

अब ब्रजबालाएँ स्वयं ही अपना चीर–हरण करके ब्रज में उन्मुक्त विहार करती हैं, आप भी हीरो रूप धारण कर इनके साथ विहार कीजिए।

अब आपका नाम कृष्णधन (कालाधन) और कृष्णव्यापार (कालाधन्धा) के रूप में लिया जाता हैं अपनी इस लोकप्रियता और महिमा को देख कर प्रसन्न हो सकते हैं।

**मतदाता वन्दना :–**

हे मतदाता प्रभो! शीश नवाकर हाथ जोड़कर नमन करता हूँ कृपया प्रसन्न होकर मुझे अपना मत दीजिए। आपके द्वार पर आया हुआ मैं मतों का सर्वाधिक योग्य याचक हूँ––प्रणत हूँ, मेरी रक्षा करो और मेरा मनोरथ पूर्ण करो। मैं बैंक का हरा नोट भेंट कर रहा हूँ आगे भी स्वादिष्ट खाद्य और पेय वस्तुएँ सुलभ होती रहेंगी। मैं मन–वाणी–कर्म से आपका सेवक हूँ मुझे मत देकर बहुमत दीजिए।

मुझे धन धान्य वाहनादि साधनों की कामना नहीं है, मुझे तो आपका मत और समर्थन चाहिए। आपने सभी नेताओं को पहले ही देख लिया है, एक बार इस सेवक के मन का रंजन कर दीजिए। मैं नित्य नहीं माँगता, पाँच वर्ष में एक बार ही माँगता हूँ मेरी कुलीनता देखकर मेरी प्रार्थना स्वीकार कीजिए। चुनाव के बाद बनने वाली सरकार में मुझे शीघ्र ही मन्त्रिपद मिलेगा–तब मै पृथ्वी पर ही आपको स्वर्गका सुख सुलभ कराऊँगा।

आप प्रजातन्त्र के सर्वमान्य देव के रूप पूजित हैं, आपकी कृपा से ही बड़े पद प्राप्त होते हैं। क्षेत्र में मेरे अनेक विरोधी सक्रिय हैं परन्तु आप तो अपने भक्तों का सदैव कल्याण करते हैं। (मैं चुनाव में कंगाल हो गया हूँ अतः) विजयोपहार पाने के बाद अपनी कंगाली दूर करने के लिए दस्युकर्म करूँगा, इसके लिए चाहे मुक्त हाथों से लूट ही करनी हो। जीत के बाद मै पाँच वर्ष के लिए अदृश्य हो जाऊँगा और किसी क्षेत्र जन को कोई कष्ट नहीं दूँगा।

**लम्बोदर का भोजन :–**

हे मेरे लम्बोदर! तुम बड़े महान हो। मैं एक बार सबके साथ एक प्रीतिभोज में भोजन करने के लिए तीन योजन तक पैदल ही चला गया। भोजन करते हुए जब मैं तीस पूड़ी खा गया तो वहाँ आश्चर्य व्याप्त हो गया। इसके बाद जब शक्कर और दूध भी मिल गया तो मैं दो घड़ी तक खाता ही रहा; जब परोसने वाले हार गये तभी उठा। हे मेरे लम्बोदर! तुम बड़े महान हो।

भरे पेट पर हाथ फेरते हुए मैं अपने घर की ओर चला। रास्ते में एक छोटी सी नहर पड़ी जिसे सभी मित्र फॉद कर आगे बढ़ गये; तब तो देखा–देखी मेरी वीरता भी उमड़ पड़ी। एकाएक मैंने भी छलॉग लगा दी–मेरा यह ढोल जैसा लम्बोदर तत्क्षण ही नहर के मध्य में गिर पड़ा। इतना खाने के बाद भी तुमने धोखा किया। हे मेरे लम्बोदर! तुम बड़े महान हो।

**रिश्वत की नदी :–**

यह रिश्वत की नदी निरन्तर बहती रहती है। प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से मनुष्यगण इसका जल ऑखों से, मुख से या दोनों हाथों से पीते रहते हैं।

कार्यालय में, रास्ते में या घर में, दिन में अथवा रात में इस नदी के जल का पान सुखद है। संसार में यह प्रसिद्ध है कि रिश्वत लेने का दण्ड भी रिश्वत ही है–अतः चिन्ता की कोई बात भी नहीं है।

भीड़ में, एकान्त में या वनमें इस नदी का जल साहसी व्यक्ति थोड़ा या अधिक पीते हैं; जो सज्जन और मानव–धर्म के पालन कर्ता हैं, वे इस नदी का एक बूँद जल भी पीने से डरते हैं।

'सुहासिका'रसैर्युक्ता, सर्वेषां रक्तवर्द्धिनी।
पठनीयाऽऽधिनाशाय, भवबाधोपशान्तये ।। इति

——0——





**डॉ0 शिवस्वरूप तिवारी**

| | |
|---|---|
| **जन्मतिथि–** | 25 फरवरी 1949 ई0 |
| **जन्म स्थान–** | पड़री कलॉ, जिला–उन्नाव (उ0प्र) |
| **पितरौ–** | श्रीमती गिरिजा देवी, पं0 रामस्वरूप तिवारी |
| **शिक्षा–** | एम0ए0; साहित्यरत्न; पी–एच0डी0 |
| **वृत्ति–** | रीडर एवं अध्यक्ष, हिन्दी–विभाग सी0एस0एन0 (पी0जी0) कॉलेज, हरदोई–241001 (छत्रपति शाहू जी महाराज विश्वविद्यालय, कानपुर) |
| **निवास–** | 511डी, लखनऊ रोड, हरदोई (उ0प्र0)–241001 |
| **दूरध्वनि–** | (05852)220718 ; सचलभाष–9450577133 |
| **अध्यापन अनुभव–** | स्नातक एवं परास्नातक कक्षाओं का–36 वर्षीय |
| **शोधकार्य–** | 'उन्नाव जनपद का साहित्यिक योगदान' विषय पर 1980ई0 में कानपुर वि0 वि0 द्वारा पी–एच0 डी0 की उपाधि |
| **साहित्यिक / सामाजिक कार्य –** | साहित्यिक संस्था ' मित्र मण्डल' उन्नाव (1968 से 1970 तक), युगध्वनि हरदोई (1974 से 1985 तक) जिला महामंत्री, भारत सेवक समाज, हरदोई (1989 से 1994 तक), शोधपरक वार्षिक पत्रिका 'अयुग'1978 एवं 'चर्चिका' का सम्पादन (1979 से 1985 तक), आर्यसमाज, हरदोई की शताब्दी स्मारिका का सम्पादन, श्री सरस्वती सदन, हरदोई की डॉ0 शिवबालक शुक्लः स्मृति मंजूषा 2006 तथा 'वाणी' 2007 के प्रवेशांक के प्रधान सम्पादक, सर्जना पत्रिका के दो अंकों का सम्पादन, अनेक पत्र–पत्रिकाओं में कविताएँ, लेख व शोधपत्र प्रकाशित, आकाशवाणी, लखनऊ से रचनाओं का प्रसारण। |
| **शोध–निर्देशन –** | दो शोधार्थियों को पी–एच0डी0 की उपाधि प्राप्त तथा अन्य पाँच शोधरत। |
| **सम्मान–** | जनपद हिन्दी साहित्य सम्मेलन, उन्नाव द्वारा 1995 एवं 1997 ई0 में, हिन्दी प्रचारिणी समिति कानपुर का 'अभिनव प्राज्ञ रत्न' सारस्वत सम्मान 1997 में रोटरी क्लब, हरदोई द्वारा 2001 में, लेखक एसोसिएशन उ0प्र0 द्वारा 2004 में। |
| **कृतियाँ–** | मनुवाणी (मनुस्मृति का पद्यानुवाद) प्रकाशित 1977 ई0, झरोखे की धूप (कविता संग्रह) प्रकाशित 1981, सुहासिका (संस्कृत काव्य) 2010, गउधूरि (अवधी काव्य संग्रह) यन्त्रस्थ, सरगम, अलकें, तथा शोध–प्रबन्ध अप्रकाशित। |




डॉ0 शिवस्वरूप तिवारी

जन्मतिथि– 25 फरवरी 1949 ई0

जन्म स्थान– पड़री कलॉ, जिला–उन्नाव (उ0प्र)

पितरौ– श्रीमती गिरिजा देवी, पं0 रामस्वरूप तिवारी

शिक्षा– एम0ए0; साहित्यरत्न; पी–एच0डी0

वृत्ति– रीडर एवं अध्यक्ष, हिन्दी–विभाग
सी0एस0एन0 (पी0जी0) कॉलेज, हरदोई–241001
(छत्रपति शाहू जी महाराज विश्वविद्यालय, कानपुर)

निवास– 511डी, लखनऊ रोड, हरदोई (उ0प्र0)–241001

दूरध्वनि– (05852)220718 ; सचलभाष–9450577133


अध्यापन अनुभव– स्नातक एवं परास्नातक कक्षाओं का–36 वर्षीय

शोधकार्य– 'उन्नाव जनपद का साहित्यिक योगदान' विषय पर 1980ई0 में कानपुर वि0 वि0 द्वारा पी–एच0 डी0 की उपाधि

साहित्यिक / सामाजिक कार्य – साहित्यिक संस्था ' मित्र मण्डल' उन्नाव (1968 से 1970 तक), युगध्वनि हरदोई (1974 से 1985 तक) जिला महामंत्री, भारत सेवक समाज, हरदोई (1989 से 1994 तक), शोधपरक वार्षिक पत्रिका 'अयुग'1978 एवं 'चर्चिका' का सम्पादन (1979 से 1985 तक), आर्यसमाज, हरदोई की शताब्दी स्मारिका का सम्पादन, श्री सरस्वती सदन, हरदोई की डॉ0 शिवबालक शुक्लः स्मृति मंजूषा 2006 तथा 'वाणी' 2007 के प्रवेशांक के प्रधान सम्पादक, सर्जना पत्रिका के दो अंकों का सम्पादन, अनेक पत्र–पत्रिकाओं में कविताएँ, लेख व शोधपत्र प्रकाशित, आकाशवाणी, लखनऊ से रचनाओं का प्रसारण।

शोध–निर्देशन – दो शोधार्थियों को पी–एच0डी0 की उपाधि प्राप्त तथा अन्य पाँच शोधरत।

सम्मान– जनपद हिन्दी साहित्य सम्मेलन, उन्नाव द्वारा 1995 एवं 1997 ई0 में, हिन्दी प्रचारिणी समिति कानपुर का 'अभिनव प्राज्ञ रत्न' सारस्वत सम्मान 1997 में रोटरी क्लब, हरदोई द्वारा 2001 में, लेखक एसोसिएशन उ0प्र0 द्वारा 2004 में।

कृतियाँ– मनुवाणी (मनुस्मृति का पद्यानुवाद) प्रकाशित 1977 ई0, झरोखे की धूप (कविता संग्रह) प्रकाशित 1981, सुहासिका (संस्कृत काव्य) 2010, गउधूरि (अवधी काव्य संग्रह) यन्त्रस्थ, सरगम, अलकें, तथा शोध–प्रबन्ध अप्रकाशित।